टीका—इनके संग पारा मिलाइके धानके तुषकी अग्निपर खरल रखिके तीनि दिन मर्दन करै तो पारा भूखा होता है. औ सर्व धातकों खाता हे ॥ ४० ॥

अथमारणविधिः ॥ गंधकंनवसारंचसौराष्ट्रीं धूमसारकम् ॥ रसंभागैःसमान्सर्वान्याममम्लेनमर्दयेत् ॥ ४१ ॥ मृद्वस्त्रवेष्टितायांतत्काचकूप्यांविनिःक्षिपेत् ॥ वक्रेकूप्याहढांमुद्रांदत्वासम्यग्विशोषयेत् ॥ ४२ ॥

टीका—अथ मारण. गंधक, नवसादर, सोरठी, माटी जो सोरठी माटी न मिले तो फटकरी घरमें-का धुंवां औ पारा ये समभाग लेंई एक पहर कोइभी खटाइसें मर्दन करे पीछे कपरमाटी करीभई शीशीमें भरे. फिरि शीशीके मुखमें दृढ मुद्रा देके सुखावे ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

अधश्छिद्रान्वितेभांडेपंचास्येमृन्मयेन्यसेत्॥ कूपिकांवालुकापूरैःपूरयेदागलंचताम्॥४३॥ पंचास्येविस्तृतमुखे ॥

टीका—फिरि एक कूंडागहिरा मट्टीका लेई जिसके नीचे छिद्र करै जिसपर शीशी रखिके शीशीके गलेपर्यंत वालू रेत भरे ॥ ४३ ॥

चुह्ल्यांसंन्यस्यशनकैरग्निंदत्वाग्धिया मकं ॥ पश्चाद्विवर्धयेद्वह्निंक्रमात्सम्य क्प्रयत्नतः ॥ ४४ ॥ एवंद्वादशभि र्यामैःपारदोभस्मतांव्रजेत् ॥ स्वांग शीतांहितांकूपींस्फोटयेन्मधुरस्वरे ॥४५

टीका—फिरि धीरेसें चूल्हेपर धरै. फिरि चारी पहरकी मद आंच देई फिरि तेज आंच क्रमसें बढावै. ऐसे वारह १२ पहरकी आंचसें पारा भस्म होता है. फिरि आपसें शीतल भएपर शीशीकों फोडै ॥ ४४ ॥ ४५ ॥

ऊर्ध्वेलग्नंत्यजेद्गंधमधस्थंपारदंमृतं ॥ गृहीला सर्वकार्येपुयोजयेदामयापहम् ॥ ४६ ॥

टीका—शीशीमें ऊर्ध्व लगा गधक छोडि देई औ नीचे मरा पारा लैलेई सो सर्व कार्य करनेवाला है. औ रोगनाशक है ॥ ४६ ॥

अथान्यःप्रकारः ॥ काष्ठोदुंबरिकादुग्धैर्मर्दये त्पारदंततः ॥ अपामार्गस्यवीजानांमूषायु ग्मेविमुद्रयेत् ॥ ४७ ॥

टीका—अथ तीसरा प्रकार. पारेको कठूमरीके दू-

धमें मर्दन करिके गोळा बनाइ. फिरि अपामार्गके वीजोंके दो मूसै बनावे. जिसमें पारेका गोला धरै॥४७॥

द्रोणपुष्पीप्रसूनानांविडंगमिरिमेदयोः ॥ कल्कैर्मूषांविलिप्यैवपरितोंगुलमात्रकम्॥४८॥

टीका–फिरि द्रोणपुष्पी जो गूमा उसके पुष्प औ वायविडंग औ खैर इनकी लुगदी मूसीके चौतरफ एक अंगुल फिरती लगावे ॥ ४८ ॥

तद्गोलंमृन्मयेन्यस्यमूषायुग्मेविसुद्रयेत् ॥ मृद्वस्त्रैःशोष्यनागाव्हेपाचयेद्धिपुटेरसं ॥ भस्मीभूतंरसंनेयंयोजयेत्सर्वकर्मसु ॥ ४९ ॥

टीका–फिरि उसको माटीके संपुटमें रखिके कपरौटी करि सुखाइके गजपुट आंच देई तो पारा-भस्म सर्वकार्य योग्य होई ॥ ४९ ॥

अथान्यःप्रकारः ॥ मलयूदुग्धसंमिश्रंरसराजंविमर्दयेत् ॥ तद्दुग्धमिश्रहिंगोश्चमूषायुग्मेविसुद्रयेत् ॥ ५० ॥

टीका–अथ चौथा प्रकार. पारेकों कठूमरिके दूधमें मर्दन करै औ उसीके दूधमें हींग घोटिके दो मुसी बनावे तिसमें वह पारा भरै ॥ ५० ॥

तांमूषांमृन्मयेरुध्वांमूषायुग्मेतुवेष्टयेत् ॥ मृ

द्रवैःसप्तभिः पश्चाच्छोपयेदातपेभृशम्॥५१
पुटेन्मृदुपुटेयत्नाद्रसोभस्मत्वमाप्नुयात् ॥ न
वयौवनसौंदर्यभूषणेमदिरेक्षणे ॥ ५२ ॥

टीका–फिरि उस मूषाकों माटीके संपुटमें वंद करिके सात कपरौटी करै. फिरि सुखाईके हलकी-सी पुट देई तौ भस्म होई ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

अथान्यः ॥ नागवल्लीरसैःपिष्टःकर्को
टीकंदगर्भगः ॥ मृन्मूषासंपुटेपक्कोर
सोयात्येवभस्मताम् ॥ ५३ ॥

टीका–अथ पांचमा प्रकार. नागवेलीके पानके रसमें खरल करिके वांझकंकोडीके मूलमें संपुट क-रिके पुट देई तौ भस्म होई ॥ ५३ ॥

अथगुणाः ॥ रसोरसरसैर्युक्तःशोधितो
भस्मसात्कृतः ॥ त्रिदोषशमनःकामवर्ध
नःसर्वरोगहृत् ॥ ५४ ॥

टीका–अथ साधारणगुण. पारा छ रसकरिके युक्त है सो पारा शुद्ध भस्म कियाभया त्रिदोपकों शांत करता है, कामदेवकों वढाता है औ सव रो-गोंकों हरता है ॥ ५४ ॥

कामिनीदर्पदलनःसुधास्पर्धीसुवर्णकृत् ॥ च
क्षुष्यःस्मृतिदौर्बल्योरूपदःकृमिकुष्ठहा ५५॥

टीका—कामिनी स्त्रीके दर्पकों दूरी करता है. अ-
मृततुल्य है. सुवर्णकारक है. नेत्रनिर्मल करता है.
स्मृति ओ वल औ रूपकों देनेवाला है. कृमी औ
कुष्ठकों नाश करता है ॥ ५५ ॥

जरामरणजाड्यघ्नोयोगवाहीवरांगने ॥ दह
त्यग्निस्तृणानीवधातुस्थानामयान्रसः॥५६॥

टीका—जराअवस्था, अपमृत्यु औ जडता इनका
नाशक है. औ योगवाही है जैसें अनुपानसें देवै वै-
साही गुण करे जैसें अग्नि घासको जलाता है ऐसें
धातुगत रोगोंकों पारा जलाता है ॥ ५६ ॥

अथदोषाःपूर्वमेवोक्ताःतच्छांतिःकथ्यते ॥ ग
वांदुग्धयुतंपीत्वागंधकंदिनसप्तकम् ॥ पार
दस्यविकारेणमुक्तःसुखमवाप्नुयात् ॥ ५७ ॥

टीका—दोप तो पहले कहिआए. अव शांति क-
हते हैं. गाईके दूधमें सात दिन गधक पीनेसें पारद-
विकार शांति होता है ॥ ५७ ॥

अथानुपानं ॥ गुंजैकमानमारभ्यचतुर्यं

जावधिंनरः ॥ रसराजंप्रियेयुक्त्याभक्ष
येदनुपानतः ॥ ५८ ॥

टीका—अथ अनुपान. एक रतीसे लेके चारिरती-
तक पाराका सेवन बलाबल देपिके करे ॥ ५८ ॥

घृतवह्लिजचूर्णेनमगधामधुनाऽथवा ॥ मधू
च्छिष्टघृताभ्यांवासर्वरोगेषुयोजयेत् ॥ ५९ ॥

टीका—काली मरीच औ घृतसंग अथवा मधुपिप्प-
लीसंग अथवा घृतमधुसंग सर्व रोगमें देई ॥ ५९ ॥

पित्तेक्षीरसितायुक्तंपिप्पल्याथसमीरणे ॥ श्ले
ष्मण्यार्द्रकजैर्नीरैर्ज्वरेजंबीरजैरसैः ॥ ६० ॥

टीका—पित्तमें दूध शक्करसग, वातरोगमें पीपरीसा-
थ, कफमें आदेके रसयुक्त, ज्वरमें जभीरीके रसमें ॥ ६०

मधुनारक्तविकृतौदध्नातीसारकेगदे ॥ सम
तोयशृतंदुग्धंपीत्वापश्चात्सितायुतम् ॥ ६१ ॥

टीका—रक्तविकारमें मधुसाथ, अतीसारमें दही-
साथ, लैके उपरसें पथ्यमें यहकी दूधपानी मिलाइके
औटै. जब पानी सूपिके दूध रहै तिसमें शक्कर डा-
लिके पीवै ॥ ६१ ॥

रक्तातीसारकेदेयंमेघनादभवैरसैः ॥ प्रति
श्यायेकफेदुष्टेगुडसर्पिर्मरीचकैः ॥ ६२ ॥ पथ्ये

न्नंसदधिस्निग्धंकवोष्णंभोजनेहितम् ॥ हित मालिंगनंतेस्याद्यथामेमदनज्वरे ॥ ६३ ॥

टीका—रक्तातिसारमें चौलाइके रसमें चौलाइको तांडुळियाभी कहते हैं, जुपाममें औ कफांबगडेमें गुड मरीच घृतसाथ लैके सचिक्कणदहीकेसाथ गरमागरम भोजन करे तौ हित है ॥ ६२ ॥ ६३ ॥

वीर्यवृद्धौतथास्तंभेमाषकूष्मांडयष्टिजैः ॥ चूर्णैर्दुग्धसितायुक्तैर्मधुसर्पिर्युतैस्तुवा ॥ ६४ ॥

टीका—वीर्यवृद्धि तथा वीर्यबंधनेके वास्ते उडद, भूराकुह्मडा, जेठीमधु जिसको मुलेठी कहते हैं इनके चूरणमें पाराभस्म लैके ऊपरसें दूध शक्कर पिये अ- अथवा मधु घृतमें लेई ॥ ६४ ॥

तृतीयकेज्वरेपित्तेभ्रमेमधुसितायुतं ॥ जग्ध्वामेघामृतारक्तधान्याकजलजांपिवेत् ६५ क्वाथंकमलभूकांतातुल्यशीलेमनोहरे ॥ सुखीस्यात्तेरतावास्यचुंबनेनयथात्वहम्॥६६॥ रक्तंरक्तचंदनं ॥ जलमुशीरं ॥

टीका—तृतीयज्वर, पित्त, भ्रम इनरोगोंमें मधु- शक्करयुक्त लेई फिरि तुरतही नागरमोथ, गिलोई,

रक्तचंदन, धणा, उशीर जिसको पसमी कहते हैं उनका काढा पियें ॥ ६५ ॥ ६६ ॥

**रक्तपित्तेकफेकासेश्वासेक्काथेनसेवयेत् ॥ द्राक्षावासाशिवानांभोपथ्ययुक्तोवरांगने ॥ ६७ ॥ शिवाहरीतकी ॥**

टीका—रक्तपित्त, कफ, श्वास, कास इनमें द्राख औ अरूसा, हरड इनके काढेमें लेईं ॥ ६७ ॥

**मेदोगदेशालिमंडैर्वांबुमाक्षिकसंयुतं ॥ भजेद्गजास्यतुल्योऽपिस्थूलःकृशतरोभवेत्॥६८॥**

टीका—मेदरोगमें चांवलके माडमें अथवा मधु पानीसाथ ॥ ६८ ॥

**नष्टपुष्पेरक्तगुल्मेशिवशस्त्राभिधेगदे ॥ क्काथेकृष्णातिलोत्थेतुभार्गीत्रिकटुहिंगुजैः॥६९॥ चूर्णैस्तुसगुडैर्युक्तैरसभूतिनिषेविता ॥ सुखदातंयथारात्रौप्रियेशृंगारसंयुता ॥ ७० ॥**

टीका—जिस स्त्रीका रज नष्ट भया होई सो औ रक्तगुल्मवाली औ शूलरोगमें भारगी, सोंठि, मिरच, पीपरी, हिंग, गुड, इनके साथ लेके उपरसें काले तिलोंका काढा पियें तो शीघ्र दुःख जाई ॥ ६९ ॥ ७० ॥

अथपथ्यं ॥ मुद्गयूषघृतंदुग्धंशाल्यन्नंसैंधवं तथा ॥ नागरंपद्ममूलंचमुस्तकंगिरिमल्लिका ॥ ७१ ॥ शाकंपौनर्नवंश्रेष्ठंमेघनादंचवास्तुकम् ॥ अभ्यंगंसुखदंस्नानंकोष्णतोयेन नित्यशः ॥ ७२ ॥

टीका–अथ पारा सेवनेमें पथ्य. मूगका जूष, घृत, दुग्ध, चावलका भात, सैंधव लवण, सोंठि, कमलकी जड, मोथा, गिरमर, पुनर्नवाका शाक, चौलाईका शाक, बथुवाकाशाक, तैलमर्दन, नित्य गरम जलसें स्नान ॥ ७१ ॥ ७२ ॥

रूपयौवनसंपन्नांस्वानुकूलांभजेत्प्रियाम् ॥ तेनबुद्धिर्बलंकांतिर्वर्धतेरससेविनः ॥ ७३ ॥

टीका–ओ रूपयौवनयुक्त आपकी प्यारी स्त्रीसें संग करै तौ पारासेवनेवालेका बुद्धि, बल, कांति बढाता है ॥ ७३ ॥

अथापथ्यं ॥ कालिंगंकर्कटींचैवकूष्मांडंकारवेल्लकम् ॥ कुसुंभशाकंकर्कोटींकदलींकाकमाचिकाम् ॥ ७४ ॥

टीका–अथापथ्य. तरबूज, जिसको कलींदामी कहते हैं, काकडी, कूष्मांड, करेला, कुसुंभरा

शाक, ककोडा, केला, कंद, काकमाची, जिसै मकोई कहे हैं ॥ ७४ ॥

ककाराष्टकमित्येतद्वर्जयेद्रससेवकः ॥ जराव्याधिविनिर्मुक्तोजीवेद्वर्षशतंसुखी ॥ ७५ ॥

टीका–यै ८ ककारादि वस्तु रससेवक त्यागे तौ जराव्याधिसें मुक्त होईके सौवर्ष जिवै ॥ ७५ ॥

अथरसकर्पूरविधिः ॥ संक्षेपाद्विरसंपूर्वंशोधयेच्छुद्धमानसे ॥ पश्चाच्छुद्धेनप्रत्येकंतुल्यंकृत्वारसेनहि ॥ ७६ ॥

टीका–अथ रसकर्पूरविधि. पहले संक्षेपसें पारेको शुद्ध करे फिरि प्रत्येक द्रव्य जो अगाडी लिखि है सो पारेकी बरोबरी लेना ॥ ७६ ॥

गैरिकंखटिकामिष्टिंसौराष्ट्रींसैंधवंतथा ॥ टंकणंक्षारलवणंमृत्स्नाचूर्णंसुसूक्ष्मकम् ॥ ७७ ॥ खटिकाखरी ॥ इष्टिंईटइतिप्रसिद्धा ॥ मृत्स्नामुलतानीमट्टीतिलोकेप्रसिद्धा ॥

टीका–गेरु, खडी, ईंठ, सोरठी माठी अथवा फटकरी, सैंधव लवण, टंकण औ खारीलोण, मुलतानीमाटी इनका बारीक चूरण करे ॥ ७७ ॥

एतच्चूर्णान्वितंसूतंयाममेकंमर्दयेत्ततः ॥ ऊर्ध्वं पातनकेयंत्रेवन्हिंदद्याच्छनैःशनैः ॥ ७८ ॥

टीका–फिरि इस चूरणके संग एक पहरभरि पारेको मर्दन करै. फिर ऊर्ध्व पातनयंत्रमें मंदमंद आंच देई ॥ ७८ ॥

अहोरात्रैश्चतुर्भिश्चततोवैस्वांगशीतलं ॥ उद्घाट्योर्ध्वविलग्नंवैरसंकर्पूरसंज्ञिकम् ॥७९॥

टीका–चारि राति औ दिन आंच देई. फिरि स्वयं शीतल भये पीछे खोलिके ऊर्ध्वपात्रमें लगा रसकपूर लैलेई ॥ ७९ ॥

गृहीलासर्वरोगघ्नंवलबुद्धिविवर्धनं ॥ वृंताक शतकैःशुद्धंभक्षितंगुणवत्तरम् ॥ ८० ॥

टीका–वह रसकपूर सर्व रोगका हरनेवाला है औ वलवुद्धिका वढानेवाला है. सौवेगनमें शुद्धकिया वहुत गुण देता है. शुद्ध ऐसे करै की, वेगनके वीचमें रसकपूर धरिके थोडीसी अग्निमें पचावै, जव वेगन पकी जाई तव निकालिके दूसरे वेगनमें धरै. ऐसे सौ १०० वैगनमें शोधै ॥ ८० ॥

कस्तूरिकाचंदनदेवपुष्पैःसकुंकुमैरब्जविलो

चनेयः ॥ कर्पूरकंपारदसंभवंनानिषेवयन्सं जयतेफिरंगम् ॥ ८१ ॥

टीका—शुद्ध रसकपूर, कस्तूरी, चंदन, लवंग केसरी, समभाग मिलाइ रती एक सेवन करै तौ फिरंगरोग जाई ॥ ८१ ॥

सोपद्रवंविंदतिचाग्निदीप्तिंवीर्यंबलंपुष्टिमदीर्घकालात् ॥ स्त्रीणांसमूहंरमयेत्प्रियेत्वंमयारमस्वाद्यनिषेवितंमे ॥ ८२ ॥

टीका—औ फिरंगके उपद्रवभी जाई. भूप वढावै. वीर्यबलपुष्टि करै, स्त्रीके समूहसें रमै ॥ ८२ ॥

अथदोषाः ॥ सेवितोऽविधिनाकुष्ठंसंधिवातं कफादिकम् ॥ रसकर्पूरकःकुर्यात्तस्माद्यत्ने नसेवयेत् ॥ ८३ ॥

टीका—अथ दोष. जो विधिहीन रसकपूर सेवन करै तौ कुष्ठ, संधिशोथ, कफवात पैदा करै. इसवास्ते यत्नसें सेवन करे ॥ ८३ ॥

अथतच्छांतिः ॥ महिषीशकृतोनीरंधान्याकं वासितायुतम् ॥ पिबेन्नीरेणमुक्तःस्याद्रसकर्पूरजैर्गदैः ॥ ८४ ॥

टीका—अथ शांति. भैसके गोबरका पानी अथवा धणा औ शकर पानीसें पिये तौ रसकपूरविकार जाई ॥ ८४ ॥

अथरससिंदूरविधिः ॥ शुद्धंगंधंरसाच्छुद्धादर्धभागंविमिश्रयेत् ॥ तयोःकज्जलिकाकूप्यां काचमय्यांविनिःक्षिपेत् ॥ ८५ ॥

टीका—अथ रससिंदूरविधि. शुद्ध पारेसें आधा शुद्ध गंधक मिलाई कजली करिके आतशी काचकी शीशीमें भरे ॥ ८५ ॥

मृद्वस्त्रैःकुट्टितैःकूपींलेपयेच्छोषयेत्ततः ॥ स्थापयेद्वालुकायंत्रेवन्हिंदद्याच्छनैःशनैः ॥८६॥

टीका—फिरि शीशीके ऊपर मृत्तिका और वस्त्र खूप कूटिके लेप करिके सुखावे. फिरि वालुकायंत्रमें मंद मंद आंच देई ॥ ८६ ॥

चतुर्घस्त्रावधिंपश्चात्स्वांगशीतांहिकूपिकां ॥ स्फोटयेदूर्ध्वसंलग्नंसिंदूराभ्हंरसंनयेत् ॥८७

टीका—ऐसें चारि दिनराति निरंतर आंच देई फिरि आपसें ठढे होनेपर सीसीको फोडिके उसके ऊपरके भागमें लगा रससिंदूर लेलेवे ॥ ८७ ॥

अथान्यउत्तमप्रकारः ॥ पारदंगंधकंतुल्यंगं धार्धंनवसादरम् ॥ कज्जलींचित्रकक्काथैस्त तोन्मत्तदलांवुना ॥ ८८ ॥ कुमारीस्वरसैर्घ स्रंप्टथक्कृत्वाविमर्दयेत् ॥ काचकूप्यांविनि स्थाप्यलेपयेत्कूपिकांप्रिये ॥ ८९ ॥

टीका–अथ दूसरी उत्तम विधि. पारा गंधक समभाग, औ गंधकसें आधा नवसादर इनकी कज्जली करै, तिस कज्जलीकों चित्रकके काढेमें औ धतुरेके पनके रसमें औ घीकुमारिके रसमें न्यारा न्यारा एक एक दिन मर्दन करै, फिरि कांचकी शीशीमें भरिके ऊपर लेप चढावै ॥ ८८ ॥ ८९ ॥

तद्विधानंप्रवक्ष्यामितच्छृणुत्वंसमाहिता ॥ खटिकांलोहकिट्टंचचूर्णयेद्वस्त्रगालितम्॥ ९०

टीका–लेपका विधान कहौं सो तुम सुनो. खडी औ लोहका कीट सूक्ष्म चूरण करि कपडेमें छाने ॥ ९० ॥

लोहकिट्टचतुर्थांशंचूर्णंगोधूमसंभवम् ॥ दिनैकंमर्दयेत्सर्वंसवस्त्रंलेपयेच्चताम् ॥ ९१ ॥

टीका–औ लोह कीटका चौथा भाग गेहूका आंटा मिलाइके एक दिन मर्दन करै फिरि वस्त्रमें लगाइके सीसीमें लेप लगावै ॥ ९१ ॥

क्रूपिकांशोषयेत्पश्चाल्लेपयेच्छोषयेत्ततः ॥ स
प्तवारंप्रलिप्यैवंशोषयेत्तांनिधापयेत् ॥ ९२ ॥

टीका—फिरि सुखाइके फिरि लगावै. ऐसें सात कपरौटी करे ओ सुखावे ॥ ९२ ॥

वालुकायंत्रकेदद्यादग्नियामचतुष्टयं ॥ स्वांग
शीतांतुसंस्फोट्यचोर्ध्वेलग्नंरसंनयेत् ॥९३॥

टीका—फिरि वालुकायंत्रमें चारि पहरकी अग्नि देई. फिरि आपसें सीतल भए पीछे सीसीकों फोडिके उपर लगा रस लैलेई ॥ ९३ ॥

सुरक्तंरससिंदूरंख्यातंवैद्यवरैःप्रिये ॥ अनुपा
नयुतंदत्तंरोगजालविनाशनम् ॥ ९४ ॥

टीका—सुंदर लालवरण लोकप्रसिद्ध रससिंदूर सो अनुपानयुक्त सेवन करनेसें रोगसमूहकों नाशकारक है ॥ ९४ ॥

अथगुणाः ॥ हरतिचरससिंदूरंकासश्वास
ग्निमांद्यमेहगणान् ॥ रक्तविकारंकृच्छ्रंज्वरा
दिरोगान्यथानुपानयुतम् ॥ ९५ ॥

टीका—अथ गुण. कास, श्वास, मंदाग्नि प्रमेह रक्तविकार मूत्रकृच्छ्र औरभी ज्वरादिक रोगोंसों योग्य है. अनुपानसें रससिंदूर हरना है ॥ ९५ ॥

अथदोषस्तच्छांतिश्च ॥ रससिंदूरमशुद्धाद्र साद्विजातंपारदवद्रोगान् ॥ कुर्याच्चेत्तच्छांत्यै घृतमरिचरजःपिबेत्सप्तदिनम् ॥ ९६ ॥

टीका—अथ दोष औ दोषकी शांति. जो अशुद्ध पारेसें रससिंदूर बनता है सो पाराकी तरह रोग करता है, तिसकी शांतिके वास्ते काली मरीच औ घृत सात दिन पिवै ॥ ९६ ॥

अथानुपानं ॥ गुंजादिमानमारभ्यचतुर्गुंजा वधिप्रिये ॥ दद्यात्कालवयोवन्हिदेशान्दृष्ट्वा मयंबलम् ॥ ९७ ॥

टीका—अथ अनुपान. एक रतीसें चारि रतीतक रससिंदूर काल, अवस्था, अग्नि, देश, रोग, बल देखिके देना ॥ ९७ ॥

पिप्पलीमधुसंयुक्तंवातमेहनिवारणम् ॥ सितोपलावरायुक्तंपित्तमेहंवरांगने ॥ ९८ ॥

टीका—वातप्रमेहमें मधुपिप्पली साथ, पित्तप्रमेहमें त्रिफलाचूर्ण औ मिश्रीसाथ ॥ ९८ ॥

भार्ङ्गीत्र्यूषणमाक्षीकःकसनश्वासशूलनुत् ॥ सितारात्रिसमायुक्तंरक्तदोषंविनाशयेत् ९९

टीका—भारंगी, सुंठि, मरीच, पीपरी, मधुसंग कास, श्वास, शूलरोगमें. औ रक्तदोषमें हलदि शकर संयुक्त ॥ ९९ ॥

कामलापांडुमंदाग्नीन्वरात्र्यूषणयुग्जयेत् ॥ यथाविष्णुःश्रियायुक्तोहृदिस्थोभक्तपातकान् ॥

टीका—कामला, पांडु, मंदाग्नि इन रोगोंमें त्रिफला औ त्रिकटुके चूर्णमें ॥ १०० ॥

हृद्रोगंबद्धकोष्ठंचवन्हिमांद्यादिकान्गदान् ॥ जयेच्चित्रकपांचालीशिवासौवर्चलान्वितं ॥१

टीका—हृदयरोग, बद्धकोष्ठ, मंदाग्नि इनमें चित्रक, पीपरी, हरड, संचलसंग देना ॥ १ ॥

शिलाजतुसितैलाभिर्मूत्रकृच्छ्रापनुद्भवेत् ॥ सौवर्चलवरायुक्तैरेचयेन्नवयौवने ॥ २ ॥

टीका—शिलाजतु, शकर, इलायची इनसंग मूत्रकृच्छ्र रोगमें देई. त्रिफला औ संचल लवणसंग लेनेसें रेचन करै ॥ २ ॥

जातीपत्रीलवंगाफूभंगापिप्पलिकुंकुमैः ॥ कर्पूरेणचसंयुक्तंधातुवृद्धिकरंपरम् ॥ ३ ॥

टीका—धातुवृद्धिकेवास्ते जायपत्री, लवंग, अफीम, भांग, पीपरी, केसर औ कपूर साथ लेई ॥ ३ ॥

लवंगरुच्यकशिवायुक्तंसर्वज्वरापहम् ॥ प्रि
येभंगाजमोदाभ्यांछर्दिरोगप्रणाशनम् ॥४॥

टीका—सर्व ज्वरमें लवंग, संचल हरडयुक्त. छर्दि रोगमें भांग औ अजमोदासंग ॥ ४ ॥

लवंगकुंकुमयुतेनागवल्लिदलोद्भवे ॥ वीटके
वापिकूष्मांडचूर्णेस्याद्धातुवर्धनम् ॥ ५ ॥

टीका—धातुवृद्धिकेवास्ते पानके बीडेमें रससिंदूर लवंग केसर रखिके देई. वा कूष्मांडचूर्णसाथ ॥ ५ ॥

गुडपर्पटसंयुक्तंकृमीन्कोष्ठगतान्जयेत् ॥ ल
वंगभंगाफूकैश्चसर्वातीसारनुत्प्रिये ॥ ६ ॥

टीका—पेटके कीडे जानेकेवास्ते पित्तपापडा औ गुडमें देई. सर्व अतिसारमें लवंग भांग अफीममें ॥६॥

दीप्यसौवर्चलोपेतंवन्हिमांद्यापहंपरम् ॥ पो
ष्टिकेप्यमृतासत्वसंयुतंपुष्टिकारकम् ॥ ७ ॥

टीका—अग्निमांद्यमें अजमोद औ संचललोनसाथ देई. पुष्टिकेवास्ते गिलोदके सत्वमें देई ॥ ७ ॥

वातंमाक्षिकपांचालीचूर्णयुक्तंविनिर्जयेत् ॥
सितोपलायुतंपित्तंजयेदंबुजलोचने ॥ ८ ॥

टीका—वातरोगमें पीपरी मधुसंग देई. पित्तमें मिश्रीसंग देई ॥ ८ ॥

त्रिकटुनियुतंहन्यात्कफरोगंसुदारुणम् ॥ अ
न्यान्रोगान्जयेद्युत्त्यायथायोग्यानुपानकैः

टीका—कफरोगमें सोंठि, मिरच, पीपरी, चित्रक-
संग. और रोगोंकों अपनी बुद्धिसें अनुपानयुक्त करै ॥१

पथ्यंपारदवत्सर्वंसेवयेद्देहरिंस्मरन् ॥ नवकं
जविशालाक्षिप्रियेपीनपयोधरे ॥ ११०॥

इतिश्रीपंडितरघुनाथप्रसादविरचिता
यामनुपानतरंगिण्यांरसानुपानकथनेतृ
तीयावीचिः ॥ ३ ॥

टीका—पथ्य पाराके तुल्य. इसकों लेके हरिस्म-
रण करै ॥ ११० ॥

इति श्रीरमण विहारीकृतायां अनुपानतरंगिणी-
टीकायां नौकाख्याया तृतीयः कोष्टकः ॥ ३ ॥

अथगंधकः तत्रभेदाः ॥ श्वेतोरक्तस्तथापी
तःकृष्णोगंधश्चतुर्विधः ॥ क्रमाद्विप्रादिकैर्व
र्णैःश्वेतःस्याद्व्रणलेपने ॥ १ ॥

टीका—अथ गंधकविधि—तत्र गंधकभेद. श्वेत,
रक्त, पीत औ कृष्ण गंधक चारि प्रकारका है. श्वेत
ब्राह्मण, रक्त क्षत्रिय, पीत वैश्य, कृष्ण शूद्र है. तहा
श्वेत घाउमें लेपन योग्य है ॥ १ ॥

रक्तःस्वर्णक्रियासूक्तःपीतवर्णोरसायने ॥ कृष्णःसर्वक्रियासूक्तोजनैरप्राप्यएवसः ॥ २ ॥

टीका–रक्त स्वर्णक्रियामें, पीत रसायनमें, रसायन उसकों कहते हैं. जिससें बुद्धिबल बढे औ जराव्याधिका नाश होई. कृष्ण सर्वकार्य योग्य है परंतु अप्राप्य हे ॥ २ ॥

अथशुद्धिः ॥ लोहपात्रेविनिःक्षिप्यगंधकंगोघृतंसमम् ॥ द्रुतेगंधेतुगोक्षीरेक्षिप्तःशुध्यति गंधकः ॥ ३ ॥

टीका–अथ गंधक शुद्धि. लोहके पात्रमें गंधक औ घृत समभाग मिलाइके मंद अग्नीसें गरम करे. जब पतला होई तब गोदुग्धमें बुझावै. तौ शुद्ध होई ॥ ३ ॥

अथानुपानं ॥ मासकाद्दशमासांतंशुद्धंगंधं निषेवयेत् ॥ शिरोव्रणेशिरःशूलेलेपयेद्यव कांजिकैः ॥ ४ ॥

टीका–एक मासेसें दशमासेतक शुद्ध गंधक सेवन करना चाहिये. मस्तकमें जब व्रण होई वा शूल होई तो कांजीसंग लेपन करना ॥ ४ ॥

नेत्ररोगेवरायुक्तोगोघृतेनव्रणंजयेत् ॥ मधु

नाज्येनवाहन्यादंजितःशुक्रमाक्षिकम् ॥ ५ ॥
आक्षिकंशुक्रंफूली ॥

टीका—नेत्ररोगमें त्रिफलासंग खाई. व्रणरोगमें घृतयुक्त लेई. नेत्रकी फूलीपर मधुमें अथवा घृतमें अंजन करे ॥ ५ ॥

सवल्लिजगवाज्येनपिप्पलीगोघृतेनवा ॥ ज
येत्कासंतथाश्वासंबृहतीफलसर्पिषा ॥ ६ ॥

टीका—कासमें गोघृत मरिचसंग, अथवा गोघृत पीपरीसंग, श्वासमें भटकटैयाका फल जिसकों भू-रिंगणीभी कहते है उसके फल औ घृतसाथ ॥ ६ ॥

मगधामधुसंयुक्तःस्वरभंगंजयेदयम् ॥ पा
र्श्वशूलंतथानागवल्लिनीरेणगंधकः ॥ ७ ॥

टीका—स्वरभंगमें मधुपिप्पली साथ. पार्श्वशूल याने पशूलीकी शूलमें नागवेलिके रसयुक्त देई ॥७॥

विपूचींनिंबुनीरेणप्रमेहंसगुडोजयेत् ॥ धा
त्रीफलरजोयुक्तोगंधकोऽयमजीर्णहा ॥ ८ ॥

टीका—विपूचिकारोगमें निंबूके रसमें. प्रमेहमें गुडसाथ. अजीर्णमें आमलाके चूर्णसाथ देई ॥८॥

पामादींस्तिलतैलेनग्रहणींविश्वसर्पिषा ॥ भ
क्षितोनिंबपचांगैःकुष्ठंकष्टतरंदहेत् ॥ ९ ॥

टीका—पामा याने खजुलीमें तिलके तेलमें, संग्रहणीमें सोंठि घृतसाथ, कुष्ठ रोगमें नींबके पंचागसाथ देई ॥ ९ ॥

वातरोगान्जयेद्गंधःसाज्येनस्वरसांबुना॥ पित्तरोगान्गवाज्येनगुडविश्वयुतःकफम् १०

टीका—वातरोगमें तुलसीका रस औ घृतसें पित्तरोगमें गोघृतसाथ, कफमें गुड सोंठिसाथ देई ॥ १०॥

वाज्यजामूत्रगोक्षीरघृतशुंठियुतंवलिम् ॥ टंकमारभ्यकर्षांतमब्देकंभक्षयेद्धियः ॥ ११ ॥

टीका—घोडेका औ बकरीका मूत्र, गाईका दूध, घृत, सोंठि इनके साथ एक टकसें लेके तोलापर्यंत एक वर्ष सेवन करे ॥ ११ ॥

जराव्याधिविनिर्मुक्तःसजीवेच्छरदांशतम् ॥ वरामार्कवचूर्णेनसेवेदब्दंजरांजयेत् ॥ १२॥

टीका—तौ जराव्याधिसें रहित होइके सौ वर्ष जिये औ त्रिफला औ भंगराके चूरणमें एक वर्ष लेई तौ वृद्धापन मिटे ॥ १२ ॥

कुष्ठेविषविकारेचानिर्गुंडीस्वरसान्विताम् ॥ रससंधभवांसम्यक्ज्ञत्वोलेपयेत्सुधीः ॥ १३॥

टीका—कुष्ठमें औ विषविकारमें निर्गुंडीके रससें

ग पारा गंधककी कजली लेप करे ॥ १३ ॥
वलिंपंचपलंशुद्धंमार्कवस्वरसैःसमैः ॥ घृष्ट शुष्कस्यतस्यार्धंशिवाचूर्णंविमिश्रयेत्॥१४॥

टीका–गंधक वीस तोला, भंगरेका रस वीस तोला, खरल करि सुखावै औ तिसका आधा हरड- का चूरण मिलावै ॥ १४ ॥

मासयुग्मंनिषेवेतमाक्षिकाज्यविमिश्रितं॥वार्धक्येनविनिर्मुक्तःशक्तिमान्वीर्यवान्भवेत् १५

टीका–फिरि घृतमधुसाथ दोमहिना सेवै तौ वृद्ध- पनासें छूटिकै शक्तिवंत औ वीर्यवंत होई॥ १५ ॥

कुष्ठंतैलयुतंभुक्त्वागंधकंचानुसेचयेत् ॥ अंगेशीततरंनीरंजयेदेवनचान्यथा ॥ १६ ॥

टीका–कुष्ठरोगी तेल साथ गंधक खाइके शरीरप- र ठंढा पानी सींचे तौ आराम होई ॥ १६ ॥

विकारोयदिजायेतगंधकाच्चेत्तदापिवेत् ॥ गोघृतेनान्वितंक्षीरंसुखीस्यादपिमानुषः॥१७॥

टीका–जो गंधकसें विकार होई तौ गोघृत दूध- संग पीवै तौ सुखी होई ॥ १७ ॥

इतिश्रीपंडितरघुनाथप्रसादविरचिता

यामनुपानतरंगिण्यांगंधानुपानकथने चतुर्थीवीचिः ॥ ४ ॥

टीका—इतिश्रीरमणविहारीकृतायामनु० नौकाख्यायां चतुर्थः कोष्टकः ॥ ४ ॥

॥ अथकेषांचिदुपरसानांविधिः ॥

॥ तत्रतावल्लोकनाथोरसः ॥

पारदंगंधकंशुद्धंसमभागंविमर्दयेत् ॥ टंकणं पारदादर्धंवराटाःस्युश्चतुर्गुणाः ॥ १ ॥

टीका—अथ उपरसविधि. तहां पहले लोकनाथरस लिखते हैं. शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक दोनों समभाग लैके कजली करे औ पारासें आधा टंकणक्षार लेई औ पारेसें चोगुणी कौडी लेई ॥ १ ॥

शरावसंपुटेसम्यक्पाचयेत्स्वांगशीतलम् ॥
पेषयित्वाप्रयत्नेनस्थापयेत्काचभाजने ॥४॥

टीका—शरावसंपुटमें गजपुट आंच देई. स्वांग शीतल भए पीछे पीसिके काचकी सीसीमें भरि राखै ॥४॥

अथानुपानं ॥ लोकनाथरसंवालेग्रहीत्वावल्लकद्वयम् ॥ विंशन्मरिचचूर्णेनयुक्तंदत्वावरांगने ॥ ५ ॥

टीका—अथ अनुपान. छ रत्ती लोकनाथरसमें बीस मरिचका चूर्ण मिलावै औ रोगीका बल देखिके एक रत्तीसें छतक देई. बिन विचारे औ बिन गुरु कोईभी रस मात्रा देइगा सो पापका भागी होइगा ॥ ५ ॥

प्रतिरोगेऽनुपानानिपृथक्कृत्वावदाम्यहम् ॥
सर्पिषावातिकंरोगंनवनीतेनपैत्तिकम् ॥६॥

टीका—अब न्यारा न्यारा अनुपान कहता हौं न्यारे न्यारे रोगोंका. वातरोगमें घीसें, पित्तमें माखनसें देई ॥ ६ ॥

कफामयंनिहंत्येवमाक्षिकेणनितंबिनि ॥ यथाहिसुरतोहन्यात्कफरोगानशेषतः ॥ ७ ॥

टीका—कफरोगमें मधुयुक्त नाश करते हैं ॥ ७ ॥

धान्याकंनिस्तुषंकृत्वाभर्जयित्वासुपेषयेत् ॥

तच्चूर्णेनसिताढ्येनलोकनाथोऽरुचिंजयेत् ८

टीका—धनियांकों छिलका दूरि करिके सेकै, फिरि पीसिके शक्कर मिलाई उसमें लोकनाथ लेई तौ अरुचि जाई ॥ ८ ॥

धान्यच्छिन्नाकषायेणज्वरंहन्यादसंशयम् ॥ मधुपिप्पलिसंयुक्तोलोकेशोवाजयेज्ज्वरम् ९

टीका—धनिया औ गिलोईके काढेमें लेई तौ ज्वर जाई. अथवा मधुपिप्पलीसें लेई ॥ ९ ॥

रक्तपित्तंकफंकासंश्वासंचस्वरवैकृतिम् ॥ वृष वालकषायेणसितामधुयुजाहरेत् ॥ १० ॥

टीका—रक्तपित्त, कफ, कास, श्वास, स्वरभंग इनरोगोंके नाशकेवास्ते अरूसा औ सुगंधवालाके काढेमें मधु औ मिश्रीयुक्त लेई ॥ १० ॥

अनिद्रतामतीसारंग्रहणीमग्निमांद्यतां ॥ भ र्जितेषजयाचूर्णमाक्षिकाभ्यांविनिर्जयेत् ११

टीका—जो निद्रा न आती होंइ तौ औ अती-सार, संग्रहणी, मंदाग्नि इनरोगोंमें किंचित् अग्निमें सेकी भई भांग औ मधुसंग लेइ ॥ ११ ॥

संचलाभयाकणारजोन्वितंनिषेवयेत् लोक नाथकंजलंपिबेत्कवोष्णकंततः ॥ शूलमाशु

संजयेद्विजीर्णमेवतत्क्षणं मंजुकोकिलस्वरेश रत्सरोजलोचने ॥ १२ ॥

टीका–जो संचललवण, हरड, पीपरी, इनके चूरणमें लेके किंचित् गरम जल पिये तौ शूल औ अजीर्णकों एक क्षणमें जीते ॥ १२ ॥

प्लीहानंछर्दिमर्शोसिरक्तपित्तंविनिर्जयेत् ॥ दाडिमीफलनीरेणलोकनाथंनिषेवयन् ॥ १३॥

टीका–प्लीहा, छर्दि, अर्श, रक्तपित्त, इन रोगों- में अनार जिसे दाडिमभी कहते हैं उसके फलके रसमें लेई ॥ १३ ॥

वृष्ठादूर्वारसैःसार्धंहारिणंशृंगकंजयेत् ॥ लोकनाथयुतंनस्येदस्रारक्तस्रुतिंनसः ॥ १४ ॥

टीका–जो नासिकासें रक्त गिरता होवै तौ दूब जिसे गुजराती ध्रो कहते हैं उसके रसमें हरिणका सींग घसिके ओ लोकनाथ मिलाइके नास देई तौ रक्त गिरना बंद होई ॥ १४ ॥

बर्हभस्मकणाकोलमज्जचूर्णासितामधु ॥ लोकनाथयुतंलीढ्वाछर्दिहिक्कांचसंजयेत् ॥१५॥

टीका–छर्दि औ हिचकी रोगमें मोरपंखकी भस्म

पीपरी बोरकी मींगी याने बोरकी गुठलीका मगज, मिश्री, मधु, इनके लोकनाथ लेई ॥ १५ ॥

तेनतेनानुपानेनयुक्त्यातंगंधदंजयेत् ॥ लोकनाथेनसद्वैद्यःप्रायश्चित्तैरघानिव ॥ १६ ॥

टीका—औरभी रोगरोगके अनुसार अनुपानयुक्त करिके वैद्य रोगीकों देई तौ सुखी होई ॥ १६ ॥

इति लोकनाथरसः ॥

अथवाजिवर्मारसः ॥ गंधकंपारदंत्र्यूपणंटंकणंदंतिबीजंवरांविष्णुबीजंविषम् ॥ मर्दयेद्भृंगराजस्यनीरैर्दिनंरक्तिकैकावटीवाजिवर्मारसः ॥ १७ ॥

टीका—अथ वाजिवर्मारसः. गंधक, पारा, सोंठि, मिरच, पीपरी, टंकण, जमालगोठा, हरड, बहेडा, आमला, हरिताल, वछनाग, इन सबका सूक्ष्म चूरण भांगरेके रसमें एक दिन मर्दन करिके एक रतीप्रमाण गोली करै यह वाजिवर्मारस है ॥ १७ ॥

अथानुपानं ॥ वटीमेकांनरःखादेद्वे वाकंजविलोचने ॥ पथ्ययुक्तोगदंहन्याद्यथारोगानुपानतः ॥ १८ ॥

टीका–अथ इसके अनुपान. एक अथवा दोगोली रोग बल देखिके अनुपानसें देई, तौ रोग मिटै ॥१८॥

वातशूलंक्षयंकासंश्वासंमूलकनीरतः ॥ हंति वाश्रृंगवेरांवुपिप्पलीमधुलःप्रिये ॥ १९ ॥

टीका–वातशूल, क्षय, कास, श्वास, इनमें मूरिके पत्ररसमें वा आदेकारस पीपरी मधुयुक्त देई ॥१९॥

वलीपलितरोगघ्नोवाजिवर्मासमाक्षिकः॥ शिग्रुमूलांवुगोसर्पिर्युतःशूलंज्वरंजयेत् ॥ २०॥

टीका–वलीपलितमें मधुयुक्त, शूल औ ज्वरमें सहिजनकी जडका रस औ गाईके घृतयुक्त. सहिजनकों सेगटाभी कहते हैं ॥ २० ॥

मस्तुनाजीर्णकंशीतज्वरमंवुजवीजकैः ॥ पुनर्नवायुतःपांडुंतंवुलांवुयुतोविषम् ॥ २१ ॥

टीका–अजीर्णमें दहींके पानीसें. शीतज्वरमें कमलके बीजसंयुत. पांडुमें पुनर्नवायुक्त. विषमें चावलके धोवनसें ॥ २१ ॥

तिलपर्णीरसैरक्ष्णोरंजितोतद्गदापहः ॥ शर्करा जाजिसंयुक्तोज्वरंपित्तभवंजयेत् ॥ २२ ॥

टीका–नेत्ररोगमें तिलपर्णीके रसमें अंजन करै. पित्तज्वरमें शक्कर जीरासंयुक्त ॥ २२ ॥

क्वाथेनास्तिगतंवातंदेवकाष्ठवचारुजाम् ॥ जातीफलान्वितोऽर्शांसिवातशूलंकटुत्रिकैः ॥ २३ ॥

टीका–अस्थिगतवातमें देवदारु, वच, कूटके काढेमें. कूटको उपलेटभी कहते हैं. अर्शरोगमें जायफलसाथ. वातशूलमें त्रिकटुसाथ ॥ २३ ॥

गोमूत्रेणनरःखादन्पुरुषत्वमवाप्नुयात् ॥ पुत्रजीवारसैर्बालेवंध्यास्यादेवगर्भिणी ॥ २४ ॥

टीका–गोमूत्रसें पुरुषत्वप्राप्ति होई. पुत्रजीवा जिसे पति जियाभी कहते हैं उसके रसमें वांझभी गर्भीण होई ॥ २४ ॥

लिप्तःसर्पविषंदंशेहंतिनिंबुरसैस्तुवा ॥ शिरीषस्वरसैर्वाज्येनाब्दनादरसैर्हिवा ॥ २५ ॥

टीका–जहां सर्पनें काटा होई उस जगहपर नींबूके रसमें शिरीषके रसमें वा घृतमें वा चौलाइके रसमें घसिके लेप करै ॥ २५ ॥

वचादीप्ययुतोहंतिकटिपीडांमरुद्भवां ॥ कसनंश्वसनंहंतिमधुवासारसान्वितः ॥ २६ ॥

टीका–जो वायुसें कमरमें दर्द होई तौ वच ओ

अजमोदासाथ लेई. कास श्वासमें अरुसेका रस औ मधुमें ॥ २६ ॥

ज्वरंहंतिविशालाक्षिसुरसास्वरसांजितः ॥ तथानित्यज्वरंहंतिभक्षितःकन्यकांबुना ॥२७॥

टीका—तुलसीके रससें अंजन करनेसें ज्वर जाई. कुमारिपाठाके रससें खाई तो नित्यज्वर जाई ॥२७॥

नारीदुग्धेननक्ताध्यमूर्ध्वश्वासंवरायुतः ॥ हंतिदाहयुतंपित्तज्वरमामलकान्वितः ॥ २८ ॥

टीका—स्रीके दूधसें अंजन करै तो रतौंधी जाई. त्रिफलासंग खानेसें ऊर्ध्वश्वास जाई. अमलायुक्त देनेसें दाहयुक्त पित्तज्वर जाई ॥ २८ ॥

सेतिकाघृतसंयुक्तःसर्वशूलानिसंजयेत् ॥ शिग्रमूलांबुगोसर्पिर्माक्षिकैर्वाविचक्षणे ॥ २९ ॥

टीका—सर्व शूलमें घृत औ सुवा जिसे सोवाभी कहते हैं तिसके संग वा सहिजनकी जडका रस घृतमधुयुक्त देई ॥ २९ ॥

कर्णरोगशिरोव्याधिपीनसार्धावभेदकान् ॥ जयेज्जातीफलेनायंवाजिपर्मास्सोत्तमः॥३०॥

टीका—कर्णरोग, मस्तकरोग, पीनस, आधासीसी इनमें जायफलसंग ॥ ३० ॥

कन्यकातुलसीतोयमाक्षिकैःसूतिकागदम् ॥
दध्नावातुगवांमूत्रैरतीसारंजयत्ययम् ॥३१॥

टीका—सूतिकारोगमें घीकुमारिका औ तुलसीका रस मधुयुक्त देई. अतीसारमें दहींसें वा गोमूत्रसें ॥३१॥

तक्रतोयेनवाजातीफलेनांबुरुहेक्षणे ॥ अथ
वामहिषीमूत्रैर्जयेत्संग्रहणीगदम् ॥ ३२ ॥

टीका—संग्रहणीमें छाछि जलसें वा जायफलसें वा भैसीके मूतसें देई ॥ ३२ ॥

कासमर्दरसैर्वापिटंकणेनाग्निमांद्यजित् ॥ त
थाब्राह्मीरसेनायंबुद्धिदोबुद्धिमत्ययम् ॥३३॥

टीका—मंदाग्निमें कसौंदीके रसमें वा टकणमें औ ब्राह्मीके रसमें लेनेसें वुद्धि वढाता है ॥ ३३ ॥

तांबूलवीटकेनायंकांतिसंस्कारकोमतः ॥ सु
धाक्षारयुतोगुल्मंनिर्गुंडीस्वरसेनवा ॥ ३४ ॥

टीका—पानके विडेमें लेनेसें शरीरकी कांतिकों करता है. गुल्ममें चुनाकेसंग वा निर्गुंडीके रसमें॥३४॥

यवानिकायुतोहंतिसन्निपातंसुदारुणम् ॥ वा
तामयमजाक्षीरैरथवागोघृतेनच ॥ ३५ ॥

टीका—सन्निपातमें अजमायनसंग, वातरोगमें बकरीके दूधसें वा घृतसें ॥ ३५ ॥

सर्ववातामयान्वार्यमार्कवस्वरसैर्जयेत् ॥ वा
जमोदाजयायुक्तोवरायुक्तोथवाप्रिये ॥३६॥

टीका—अथवा सर्व वातरोगमें भांगरेके रससें वा अजमोद ओ भांगसें वा त्रिफलासें ॥ ३६ ॥

वाश्वगंधारजःक्षौद्रसंयुतःसर्ववातजित् ॥ वि
ष्णुक्रांताजटायुक्तोधनुर्वातामयंजयेत् ॥३७

टीका—वा असगंध औ मधुकेसाथ लेई. धनुर्वातमें विष्णुक्रांताकी मूलसंग ॥ ३७ ॥

कूष्मांडस्वरसैर्मेहंगोदध्नावाविनिर्जयेत् ॥ गो
क्षुरकरजोयुक्तोधातुदोषंनिवारयेत् ॥ ३८ ॥

टीका—प्रमेहमें भूराकुह्मडाके रससंग, वा गाईके दहींसंग. धातुदोषमें गुकरूके चूरनसंग ॥ ३८ ॥

वर्धयेत्सर्पिषाशुक्रंकृच्छ्रंपूगरसैर्जयेत् ॥ रेचा
यैरंडतैलेनविद्रधिंगुडयुक्तथा ॥ ३९ ॥

टीका—घृतसंग खानेसें धातुवृद्धि करे मूत्रकृच्छ्रमें सुपारीके रससें वा काढेसें देई. एरंडतेलयुक्त लेनेसें रेचन होई. गुडसंग लेई तो विद्रधिरोग जाई ॥३९॥

आर्द्रकस्त्ररसैर्लिप्तोवृश्चिकस्यविषंजयेत् ॥
स्वेदंभृंगरसेःसार्धंचंपानीरैर्विगंधताम् ॥४०

टीका—जहां विच्छूनें डंक मारा होई तहां आदेके रसमें घसिके लेप करै. पसीना जादा आता होई तौ भांगरेके रससें लेई. देहकी दुर्गंधि मिटानेकों चंपाके रससें ॥ ४० ॥

तक्रमेहमजाक्षीरैःपित्तंशिवसितान्वितः ॥ अंजितोनिंबुतोयेनभूतावेशनिवारणः ॥ ४१ ॥

टीका—तक्रप्रमेहमें बकरीके दूधयुक्त, पित्तरोगमें आमला शक्करसंग. नींबूके रसमें अंजन करनेसें भूत शरीरमें आया होई तौ जाई ॥ ४१ ॥

त्रिफलोरुबुतैलेनसंजयेदुदरामयान् ॥ काकमाचीरसैर्वापिनात्रकार्याविचारणा ॥ ४२ ॥

टीका—उदरविकारमें त्रिफलाका चूरण और एरडके तेलसंग, अथवा मकोयके रससंग देना॥४२॥

मार्कवस्वरसैःशोफंवापलांडुरसैर्जयेत् ॥ करंजत्वग्रसैरेवंकृमिरोगंनसंशयः ॥ ४३ ॥

टीका—शोफरोगमें भांगरेके रससंग वा पियाजके रससंग कृमिरोगमें करंजकी छालीके रससंग ॥४३॥

शक्तिकृन्नवकंजाक्षिनागवल्लीदलांबुना ॥ अजाजीक्षौद्रसंयुक्तउष्णवातविघातकः ॥४४॥

टीका—पानके रसमें लेनेसें शक्ति वढाता है, उष्णवातमें जीरा औ मधुसंग ॥ ४४ ॥

वीटकेनयुतःस्वर्यःस्वरजिद्दरकोकिले ॥ आमशूलंसुरायुक्तःपामांगोमूत्रलेपितः ॥ ४५ ॥

टीका—स्वरभंगमें पानके वीडेके साथ, आमशूलमें मरोड फलीसग, खाजमें गोमूत्रयुक्त लेप करै॥४५॥

लेपितोभक्षितोलूताविषंभृंगरसान्वितः ॥ तथापल्लीविषंहंतिभक्षितोलेपितोंबुना ॥ ४६॥

टीका—लूताके विषमें भांगराके रससें खाई औ लेपभी करै. छपकलीके विषमें पानीसें लेप करै औ खाई ॥ ४६ ॥

उन्मत्तश्वविषंहंतिमेघनादरसैरयम् ॥ गोमूत्रेणगडूच्यावाकुष्ठंकष्टतरंतथा ॥ ४७ ॥

टीका—उन्मत्त कुत्तेके काटनेसें जो विष होता है उसमे चौराईके रसयुक्त, कुष्ठमें गोमूत्रसें वा गिलोयसें ॥ ४७ ॥

नमेरोगोभवेदेवंयस्येच्छास्तिवरांगने ॥ गुटीमेकांतथार्धांवाप्रत्यहंसेवयेद्विसः ॥ ४८॥

टीका—जिसके ऐसी इच्छा होई की, हमारे कोई रोग न होई; सो इसकी गोली एक अथवा आधी

नित्य सेवन करै ॥ ४८ ॥ इतिअम्बवमारसः ॥

अथाश्विनीकुमारः ॥ त्र्यूषणंफलत्रिकंचनाग फेनकंविषम् ॥ मागधीजटालवंगदंतिबीज तालकम् ॥ टंकणंचगंधकं रसंपृथक्पिचुं प्रिये ॥ क्षीरमर्धप्रस्थकंगवांविशोषयेदये ॥ ४९ ॥ मूत्रकंगवांविशोष्यभृंगराजनीरकं शोषयेद्विघर्षयन्निरंतरंविबंधयेत् ॥ वाजिमं थसन्निभांवटीमतीवसुंदरामश्विनीकुमारइत्य यंरसोवरांगने ॥ ५० ॥

टीका—अथ अश्विनीकुमाररसविधिः. सोंठि, मरिच, पीपरि, हरड, वहेडा, आमला, अफीम, वछनाग, पीपरीमूल, लवंग, जमालगोटा, हरिताल, टंकण, गंधक, पारा, ये १५ औषध एक एक तोला चूरण करिके बत्तीस तोला गेदुग्धमें खरल करै. फिरि ३२ तोला गोमूत्रमें. फिरि बत्तीस तोला भांगरेके रसमें खरल करिके चना प्रमाण गोली बनावे. यह अश्विनीकुमार रस है ॥ ४१ ॥ ५० ॥

अथानुपानं ॥ पित्तमेहनाशनोनिशायु तोऽश्विनीसुतः कृच्छ्रनाशनोयवानिका

युतोवरांगने ॥ पुंस्त्वसिद्धयेहिमाक्षिका न्वितंनिषेवयेद्विश्वभेषजान्वितंनिषेवयन् ज्वरंजयेत् ॥ ५१ ॥

टीका—अथ इसका अनुपान. पित्तप्रमेहमें हलदीसंग ई मूत्रकृच्छ्रकों अजमा इनसंग, नपुंसकपणा दूरि करनेकों मधुसंग, ज्वरमें सोंठिसग ॥ ५१ ॥

प्रमेहंतुलसीनीरैस्त्वक्कोलेनास्यगंधताम् ॥ उष्णवातंजयेत्पर्णवीटकेनगणायुजा ॥ ५२ ॥

टीका—प्रमेहमे तुलसीपत्रके रससंग, मुखदुर्गंधमें तजसंग, पानके वीडेमें पीपरीयुक्त लेनेसें उष्णवात जाई ॥ ५२ ॥

कार्पासस्वरसैःखादन्नरःशीतज्वरंजयेत् ॥ सुरसांबुसिताशुंठीयुतएकांतरंज्वरम् ॥ ५३ ॥

टीका—शीतज्वरमें कपासके रससग, एकांतर ज्वरमें तुलसीका रस, शकर, सोंठियुक्त ॥ ५३ ॥

मरिचाजाजितुलसीरसैस्तार्तीयकंज्वरम् ॥ भृंगराजरसैरेवंजयेच्चातुर्थिकंज्वरम् ॥ ५४ ॥

टीका—तृतीयज्वरमें मरिच, जीरा, तुलसीके रससंग. चातुर्थिकज्वरमें भांगरेके रससग ॥ ५४ ॥

पिप्पलीमूलसंयुक्तः प्रतिश्यायंमरुद्व्यथाम् ॥
निंबुनीरैःशिरोरोगेलेपयेच्चापिभक्षयेत्॥५५॥

टीका–सरदी लगी होई जिसकों जुषाम कहते हैं उसमें औ वातरोगमें पीपरीमूलसंग, मस्तकरोगमें नींबूके रससंग खाई. औ लेपभी मस्तकमें करै ॥ ५५ ॥

प्लीहानमुदरंहंतिविशालास्वरसान्वितः॥जीर्णज्वरंसितायुक्तःकासंसैंधवसंयुतः ॥ ५६ ॥

टीका–प्लीहा औ उदररोगमें इंद्रायनके रससंग लेई. जीर्णज्वरमें शक्करसंग. कासरोगमें सैंधवलवणसंग ॥ ५६ ॥

जयेद्वैकक्षदुर्गंधंपीतकस्वरसान्वितः॥ मंडूकपर्णिकानीरैर्बुद्धिसंवर्धनोमतः ॥ ५७ ॥

टीका–कांखकी दुर्गंधमें बबूलके रससंग, बुद्धिवृद्धिकेवास्ते ब्राह्मीके रससंग ॥ ५७ ॥

जयेज्जातीफलक्वाथैरामरक्तातिसारकौ ॥ वातामज्जसंयुक्तःपुष्टिकृद्बलवर्धनः ॥ ५८ ॥

टीका–आमातिसार औ रक्तातिसारमें जायफलके काढेमें, वदामके मगजसंग पुष्टिकारक औ वल वढानेवाला है ॥ ५८ ॥

हरिद्राघृतसंयुक्तःसूतिकागदनाश-
नः ॥ हीराबोलइतिख्यातस्तेना
पीहविमिश्रितः ॥ ५९ ॥

टीका—सूतिकारोगमें हलदी औ घृतमें औ इस-
में हीराबोलभी मिलावे ॥ ५९ ॥

भंगायुक्तोविशालाक्षिपरपुष्टस्वरप्रदः ॥ श
र्करासंयुतोहन्याज्ज्वरमस्थिगतंप्रिये ॥ ६० ॥

टीका—जो भंगयुक्त लेई तौ कोकिला ऐसा स्वर
होई. हाडमें प्राप्त भए ज्वरमें शक्करसंग ॥ ६० ॥

कदलीकंदनीरेणशूलंकोष्ठगतंजयेत् ॥ अन्य
रोगेषुवैद्येनदेयोयुक्त्यानुपानकैः ॥ ६१ ॥

टीका—कोष्ठगतशूलमें केलेकी जडके रससंग
और रोगोंमें वैद्य अपनी बुद्धीसें अनुपानयुक्त करे॥६१॥

इतिश्रीपंडितरघुनाथप्रसादविरचि
तायामनुपानतरंगिण्यासुपरसानुपा
नकथनेपंचमीवीचिः ॥ ५ ॥

टीका—इतिश्रीवैद्यरसिकविहारीविरचितायामनुपा
नतरंगिणीटीकायां नौकाख्यायां पंचमः कोष्टकः ॥५॥

॥ अथ रत्नादिविधिः ॥

॥ तत्रवज्रविधिः ॥ तस्यजातिभेद

मादौश्टणु ॥ वज्रंश्वेतंतथारक्तंपीतंकृष्णंविदुर्बुधाः ॥ विप्रक्षत्रियविट्शूद्राःक्रमाद्वर्णैरिमेमताः ॥ १ ॥

टीका–अथ रत्नादिविधि. तहा हीराकी विधि; तिसकी जातिभेद आदिमें सुनौ. श्वेत, रक्त, पीत, कृष्ण, ये चारि भेद हीराके हैं; तहां श्वेत ब्राह्मण, रक्तवर्ण क्षत्रिय, पीत वैश्य औ काला शूद्र है ॥ १ ॥

पुंस्त्रीनपुंसकंतत्रविज्ञेयंलक्षणैरपि ॥वृंताकसदृशारेखाविंदुहीनानराःस्मृताः ॥ २ ॥

टीका–तहां पुरुष, स्त्री, नपुंसक इसमें होते हैं; उनकौं लक्षणोंसें जानना. जौ बैंगनसरीखा होई औ रेषा विंदु उसमें न होई सो नर है ॥ २ ॥

रेखाविंदुसमायुक्ताःषट्कोणाःप्रमदामताः ॥ त्रिकोणाचिन्हसंयुक्तादीर्घास्तेवैनपुंसकाः ॥ ३ ॥

टीका–जो रेषाविंदुसयुक्त छकोणोंका होई सो स्त्री है. जो त्रिकोण औ रेषाविंदुयुक्त होई सो नपुसक है ॥ ३ ॥

सर्वेषांपुरुषाःश्रेष्ठाःश्रेष्ठवंशवरांगने ॥ देहसिद्धौस्मृतानारीनैवकांतेनपुंसकः ॥ ४ ॥

टीका—सवमें पुरुप श्रेष्ठ है औ देहकी सिद्धिके वास्ते स्त्री चाहिये नपुंसक निरर्थक है ॥ ४ ॥

विप्रोरासायनेराजारोगनाशायकीर्तितः ॥ वैश्योवादादिसिद्ध्यर्थंवयस्तंभायशूद्रकः ॥५॥

टीका—ब्राह्मण रसायनमें, क्षत्रिय रोगनाशमें, वैश्य वादादिक सिद्धिकेवास्ते है. आयुष्य दृढ करनेकों शूद्र है ॥ ५ ॥

नारीनार्येप्रदातव्यातथापंढायपंढकः ॥ पुरुषोवलवानेषसर्वेषांहितकारकः ॥ ६ ॥

टीका—स्त्री स्त्रीकों देना. नपुंसक नपुंसककों. पुरुष सर्वकों हित है; क्योंकि, यह वलवान है ॥ ६ ॥

अथशोधन ॥ कंटकारीजटाकल्कगर्भेवज्रंविपाचयेत् ॥ कुलत्थकोद्रवक्काथैर्दोलायंत्रेदिनत्रयम् ॥७॥शुद्धःस्याद्वज्रकश्चैनंसर्वकार्येप्रयोजयेत् ॥ एवंवैक्रांतकादीनिरत्नान्येवविशोधयेत्॥८॥

टीका—अथ शोधनविधि, भटकटैया जिसे भूरिंगणी कहते हैं उसकी जडकी लुगदीमें धरिके कोद्रव औ कुलथीके काढेमें दोलायंत्रसें तीनि दिन पचावै तौ शुद्ध होई. ऐसेही वैक्रांत आदिक शोधि लेई ७॥८

अथमारणं ॥ रामाब्दरूढकार्पासजटांपिष्ट्वा तदंबुना ॥ नागवल्लिजटांवापितन्नीरेणविपेष येत्॥९॥तत्कल्कमुद्रितंवज्रंपाचयेद्गजयंत्रके॥ एवंसप्तपुटैर्वज्रंपंचत्वमुपजायते ॥ १० ॥

टीका–अथ मारण. तीनिवर्षका कपासकी जड उसीके रसमें पीसे. अथवा नागवेलिकी जड उसीके रसमें पीसे. उसी कल्कमें संपुट करिके गज-पुट देई; ऐसे सात पुटमें हीरा मरता है ॥ ९ ॥ १० ॥

अथगुणाः ॥ आयुष्यंसुखदंबल्यंरूपदंरोग नाशनम् ॥ अपमृत्युहरंप्रोक्तंरत्नंवज्रादिकं प्रिये ॥ ११ ॥

टीका–अथ गुणाः. आयुष्य वढानेवाला है, सुख देनेवाला, वल देनेवाला, रूपका देनेवाला, औ रोगनाशक है औ वज्रादिक सव अपमृत्युकोंभी हरनेवाले है ॥ ११ ॥

अथाशुद्धदोषाः ॥ दाहंपांडुगदंकुर्यात्किलासंपार्श्वशूलकम् ॥ वज्रादिकंरत्नगणंरोगजालमशुद्धकम् ॥ १२ ॥

टीका–अथ अशुद्धमें दोष. दाह, पांडु, किलाश, पार्श्वशूल, इत्यादि, रोगोंकों अशुद्ध वज्रादिक करतेहे १२

अथशांतिः ॥ गोदुग्धेनसितासर्पिर्माक्षिकं दिनसप्तकम् ॥ पिवेद्वज्रादिरत्नोत्थरोगजालप्रशांतये ॥ १३ ॥

टीका–अथ शांति. मधु, घृत, शक्कर गोदुग्धसें सात दिन पीवै तौ अशुद्ध रत्नादि दोष शांत होते है ॥ १३ ॥

अथानुपानम् ॥ कुष्ठनुत्खदिरक्काथसंयुतावज्रभूतिका ॥ माक्षिकार्द्रकनीराढ्यावातव्याधिप्रणाशिनी ॥ १४ ॥

टीका–अथ अनुपान. हीरेकी भस्म खैरके काढेमें लेई तौ कुष्ठ जाई. आदेका रस औ मधुसंग लेई तौ वातरोग जाई ॥ १४ ॥

पिप्पलीमरिचाढ्येनवृषनीरेणसेवितम् ॥ कासंश्वासंकफंहन्याद्वज्रभूतिरसंशयम् ॥ १५ ॥

टीका–पीपरी औ मरीचके चूर्णयुक्त अरूसेके रसमें लेई तौ कास, श्वास, कफनाश करै ॥ १५ ॥

माक्षिकंघृतसंयुक्तंपुष्टिदंललनेमतम् ॥ सूतिरोगंगवांमूत्रैःस्वेदंशर्करयान्वितम् ॥ १६ ॥

टीका–घृत मधुसंग पुष्टिकारक है. गोमूत्रयुक्त सूतिकारोगकों हरै. शक्करसाथ स्वेदकों हरै ॥ १६ ॥

एवमन्यानिरत्नानिदत्त्वारोगेषुबुद्धितः ॥ अ
नुपानानिसंयोज्यज्ञात्वारोगवलावलम्॥१७

टीका—ऐसेही औरभी रत्न, रोगोंमें स्वबुद्धिसें देइ. रोगवलावलदेखिके अनुपानयुक्त करै ॥ १७ ॥

अथप्रवालेविशेषः ॥ शोधयेद्वज्रवच्चैनंमारये
च्चापिवज्रवत् ॥ अथवात्वर्कजेक्षीरेमारयेत्कौ
कुटेपुटे ॥ १८ ॥

टीका—अथ प्रवालमें विशेष कहते हैं. शोधन मारन पूर्ववत् अथवा आंकडेके दूधमें कुक्कुटपुट देई तौ भस्म होई ॥ १८ ॥

अथानुपानं ॥ कणामाक्षिकाभ्यांलिहेद्यःप्रवा
लंजयेच्छ्वासकासज्वरंजीर्णसंज्ञम् ॥ तथाको
ष्ठगंमारुतंसंजयेतभिषग्दुस्तरांचैवाहिक्कांनि
हन्यात् ॥ १९ ॥

टीका—अथ अनुपान. जो मधुपीपरीमें प्रवालकौं सेवै सो श्वास, कास, जीर्णज्वर, कोष्ठगतवात औ हिक्का जीतै ॥ १९ ॥

त्रिकातिक्तशिवाभिश्चज्वरंहंत्येवदारुणम् ॥
पक्वरंभाफलेनैवधातुक्षयहरंपरम् ॥ २० ॥

टीका–कुटकी चिरायता हरडयुक्त ज्वर हरे, पके केलाके फलमें धातुक्षयकों हरता है ॥ २० ॥

सितादुग्धयुतंपित्तंगुल्कंदेनउरःक्षतम् ॥ गुल्कंदंमानुषैःख्यातंनतुगीर्वाणभाषया॥२१॥

टीका–दूध शक्करसें पित्तकों गुलकंदमें उरःक्षत रोगके जीते ॥ २१ ॥

नागलतादलवीटकयुक्तंकार्श्यसुरोजघनेवि निहन्यात् ॥ कृच्छ्रहरंत्रिफलामधुयुक्तंतंडुल जैश्चहिमैरथवास्यात् ॥ २२ ॥

टीका–पानके वीडामें दुर्वलताकों हरता है. त्रिफला मधुयुक्त मूत्रकृच्छ्रकों अथवा चावलके हिमयुक्त मूत्रकृच्छ्रकों हरता है ॥ २२ ॥

धातुपुष्टिकरंकांतेसिताघृतसमन्वितम् ॥ धारोष्णेनचदुग्धेनप्रदरंदारयत्यपि ॥ २३ ॥

टीका–घृत शक्करयुक्त धातु पुष्ट करे. धारोष्ण दुग्धयुक्त प्रदर हरे ॥ २३ ॥

मधुशर्करयासुरसास्वरसेर्दतिमारुतमाशुक रोतिसुखम् ॥ अयिहंतिनिशांध्यमिदंसुरसा समूपकविड्युतमंजनकम् ॥ २४ ॥

टीका—मधु शक्कर तुलसीरसयुक्त वातरोग हरै. मूसेकी लेंडी याने उंदराकी मींगनी औ तुलसीरसयुक्त अंजन करनेसें रतौंधी हरता है ॥ २४ ॥

सितोपलार्द्रकरसैःपित्तकासहरंपरम् ॥ एवमन्येषुरोगेषुदातव्यंबुद्धिमत्तरैः ॥ २५ ॥

टीका—मिश्री औ आदेके रसयुक्त पित्तकास हरता है. ऐसे और रोगोंमेंभी बुद्धिवान् वैद्य देवै ॥२५॥

इतिश्रीपंडितरघुनाथप्रसादविरचितायामनुपानतरंगिण्यांरत्नानुपानकथने षष्ठीवीचिः ॥ ६ ॥

टीका—इति श्रीरमणविहारीविरचितायां अनुपानतरंगिणीटीकायां नौ॰रत्नविधिकथने पष्ठः कोष्टकः ॥६॥

॥ अथौषधानुपानानि ॥

तत्रत्रिफलाविधिः ॥ आमलकाभयाक्षास्तु रैघ्धिभूपक्षैभागिकाः ॥ त्रिफलैषासमाख्या तासमभागैस्तुवात्रिभिः ॥ १ ॥ भक्षितानि शिनेत्रार्तिंनिहन्यान्मधुसर्पिषा ॥ शर्करासंयुतामेहंपित्तरोगंघृतान्विता ॥ २ ॥

टीका—अथ औषध अनुपान. तहा त्रिफलाविधि. आमला ४ चारिभाग, हरड १ एकभाग, बेहेड़ा

२ दोनभाग, इसकों त्रिफला कहते हैं. अथवा तीनों समभाग लेना सोई. त्रिफला रात्रिमें घृतमधुयुक्त लेनेसें नेत्ररोगशांति होता है. शर्करयुक्त प्रमेहकों औ घृतयुक्त पित्तकों जीते है ॥ १ ॥ २ ॥

वातंतैलान्विताहंतिकफंमाक्षिकसंयुता ॥ तद्रसःक्षौद्रसंयुक्तःकामलांजयतिध्रुवम् ॥ ३ ॥

टीका—वातरोगकों तैलयुक्त. कफकों मधुयुक्त. त्रिफलाका रस मधुयुक्त कामलाकों हरता है ॥ ३ ॥

वैडंगेणकषायेणखादिरेणविभावयेत् ॥ पृथक्पृथग्विशालाक्षिभृंगराजांबुनात्रिधा ॥४॥ विशोष्यमासकंसेवेद्वलीपलितनाशनं ॥ सौंदर्यप्राप्तयेऽर्धाब्दमब्दंखादन्युवाभवेत्॥५॥

टीका—त्रिफलाचूर्णकों वायविडंगके काढेमें औ खैरके काढेमें औ भांगरेके रसमें न्यारा न्यारा तीनि तीनि भावना देई. फिरि सुखाइके एक महिना बलानुमान सेवै तो वलीपलितरोग नाश होई. सुंदरता प्राप्तिकेवास्ते छमहिना. एकवर्ष सेवन करै तौ वृद्धभी ज्वान होई ॥ ४ ॥ ५ ॥

अथगुडूच्यनुपानं ॥ छिन्नाचूर्णंतुवासत्वमनु

पानैर्गदंजयेत् ॥ चूर्णटंकात्तिंदुकातंसत्वंव ल्लाद्यमापकम् ॥ ६ ॥

टीका—अथ गिलोइअनुपान. गिलोईका सत्व अथवा चूर्ण अनुपानयुक्त लेनेसें रोग हरता है. चूर्ण एकटंकसें तोलेभरतक औ सत्व तीनि रतीसें एक मासापर्यंत वलावल देखिके लेना ॥ ६ ॥

संजयेत्सितयापित्तंमाक्षिकेणकफामयम् ॥ घृतेनवातजान्रोगान्विबंधंतुगुडेनवै ॥ ७ ॥

टीका—शक्करयुक्त पित्तरोग, औ मधुयुक्त कफरोग, घृतयुक्त वातरोग, गुडयुक्त विबंधकों हरता है ॥ ७ ॥

रुबुतैलेनवातास्रंशुंठ्याजैवामवातकम् ॥ गु ल्मंचैवोदरंरोगंजयेच्छुंठ्येवसत्वरम् ॥ ८ ॥

टीका—एरंडतेलयुक्त वातरक्त, सोंठियुक्त आमवात औ गुल्म औ उदररोग हरै है ॥ ८ ॥

तक्रेणमर्मजंरोगंमाहिपाज्येननेत्ररुक् ॥ श मंयातितथासर्वेगदाःशीतांबुनाप्रिये ॥ ९ ॥

टीका—छाछियुक्त मर्मस्थानके रोग, भैंसके घृतमें नेत्ररोग औ शीतल जलयुक्त सेवन करनेसें सर्व रोग जाते हैं ॥ ९ ॥

अथसामान्यतःसर्वेषामनुपानानि ॥ अनुपा

२ दोनभाग, इसकों त्रिफला कहते हैं. अथवा तीनीं समभाग लेना सोई. त्रिफला रात्रिमें घृतमधुयुक्त लेनेसें नेत्ररोगशांति होता है. शर्करायुक्त प्रमेहकों औ घृतयुक्त पित्तकों जीते है ॥ १ ॥ २ ॥

वातंतैलान्विताहंतिकफंमाक्षिकसंयुता ॥ तद्रसःक्षौद्रसंयुक्तःकामलांजयतिध्रुवम् ॥ ३ ॥

टीका—वातरोगकों तैलयुक्त. कफकों मधुयुक्त. त्रिफलाका रस मधुयुक्त कामलाकों हरता है ॥ ३ ॥

वैडंगेणकषायेणखादिरेणविभावयेत् ॥ पृथक्पृथग्विशालाक्षिभृंगराजांबुनात्रिधा ॥४॥ विशोष्यमासकंसेवेद्वलीपलितनाशनं ॥ सौंदर्यप्राप्तयेऽर्धाब्दमब्दंखादन्युवाभवेत्॥५॥

टीका—त्रिफलाचूर्णकों वायविडंगके काढेमें औ खैरके काढेमें औ भांगरेके रसमें न्यारा न्यारा तीनि तीनि भावना देई. फिरि सुखाइके एक महिना बलानुमान सेवे तौ वलीपलितरोग नाश होई. सुंदरता प्राप्तिकेवास्ते छमहिना, एकवर्ष सेवन करै तौ वृद्धभी ज्वान होई ॥ ४ ॥ ५ ॥

अथगुडूच्यनुपानं ॥ छिन्नाचूर्णंतुवातत्वमनु

पानैर्गदंजयेत् ॥ चूर्णंटंकात्तिंदुकांतंसत्वंव ल्लाद्यमापकम् ॥ ६ ॥

टीका–अथ गिलोइअनुपान. गिलोईका सत्व अथवा चूर्ण अनुपानयुक्त लेनेसें रोग हरता है. चूर्ण एकटंकसें तोलेभरतक औ सत्व तीनि रत्तीसें एक मासापर्यंत बलाबल देखिके लेना ॥ ६ ॥

संजयेत्सितयापित्तंमाक्षिकेणकफामयम् ॥ घृतेनवातजान्रोगान्विबंधंतुगुडेनवै ॥ ७ ॥

टीका–शक्करयुक्त पित्तरोग, औ मधुयुक्त कफरोग, घृतयुक्त वातरोग, गुडयुक्त विबंधकों हरता है ॥ ७ ॥

रुबुतैलेनवातास्त्रंशुंठ्याजैवामवातकम् ॥ गु ल्मंचैवोदररोगंजयेच्छुंठ्येवसत्वरम् ॥ ८ ॥

टीका–एरंडतेलयुक्त वातरक्त, सोंठियुक्त आमवात औ गुल्म औ उदररोग हरे है ॥ ८ ॥

तक्रेणमर्मजंरोगंमाहिषाज्येननेत्ररुक् ॥ श मंयातितथासर्वेगदाःशीतांबुनाप्रिये ॥ ९ ॥

टीका–छाछियुक्त मर्मस्थानके रोग, भैंसके घृतमें नेत्ररोग औ शीतल जलयुक्त सेवन करनेसें सर्व रोग जाते हैं ॥ ९ ॥

अथसामान्यतःसर्वेषामनुपानानि ॥ अनुपा

नमहंवक्ष्येसर्वसाधारणंरुजाम्॥शांत्यैधातूप
धातूनामौषधीनांविचक्षणे ॥ १० ॥

टीका–अथ सामान्यसें सर्व रोगोंमें सर्वौषध अनुपान. हे प्रिये, मैं सर्व रोगोंकी शांतिके वास्ते सर्व धातु, उपधातु और औषधीनका साधारण अनुपान कहता हौं ॥ १० ॥

माक्षिकेणलिहेत्कृष्णाज्वरेचविषमज्वरे ॥ त्रि
दोषेशृंगवेरस्यरसंमाक्षिकसंयुतम् ॥ ११ ॥

टीका–ज्वरमें औ विषमज्वरमें मधुपिप्पली, त्रिदोषमें आदेका रस औ मधु ॥ ११ ॥

कटुत्रिकरजोयुक्तंसिंहास्यस्वरसंलिहेत् ॥ का
सश्लेष्मविकारस्यशांतिःस्यान्नवयौवने॥१२॥

टीका–त्रिकटुचूरणयुक्त अडूसेका रस लेई तौ कास, कफरोग शांति होई ॥ १२ ॥

ज्वरेचपुनरायातेरेणुमेघकिरातकम् ॥ जीर्ण
ज्वरहराश्यामामधुनामधुराधरे ॥ १३ ॥

टीका–जो ज्वर गए पीछे फिरिके आवे तौ पित्तपापडा, नागरमोथ औ चिरायता देई औ जीर्णज्वरकों हरनेवाली मधुयुक्त पीपरी है ॥ १३ ॥

तक्रंसंग्रहणीरोगेकृमिरोगेविडंगकम् ॥ वन्हि
भल्लातकौतद्वत्प्रियेऽर्शःसुप्रयोजयेत् ॥ १४॥

टीका–संग्रहणीमें मठा, कृमिरोगमें वायविडंग, अर्शरोगमें चित्रक औ भिलामा ॥ १४ ॥

पांडुरोगेचमंडूरंक्षयेचैवशिलाजतु ॥ भार्ङ्गी
विश्वौषधेश्वासेशूलेहिंगुघृतान्वितम् ॥१५॥

टीका–पांडुरोगमें मंडूर, क्षयमें शिलाजीत, श्वासमें भारंगी औ सोंठि, शूलमें घृतयुक्त हिंग ॥ १५॥

सितायुक्तावरामेहेवानिशावासितामलम् ॥
तृषायामग्निसंतप्तहेमतापितजीवनम्॥१६॥

टीका–प्रमेहमें त्रिफलामिश्रीयुक्त अथवा हलदी अथवा मिश्रीयुक्त आमला, तृषामें तप्तसोनेका बुझाया पानी ॥ १६ ॥

लोहनिर्वापितंनीरंज्वरेतृष्णासमन्विते ॥ क
रंजोरुबुतैलाढ्यंगोमूत्रंचामवातके ॥ १७ ॥

टीका–तृषायुक्त ज्वरमें तप्तलोह बुझाया पानी, आमवातमें करंज औ एरंडतैलयुक्त गोमूत्र ॥ १७ ॥

वराकृष्णारजःक्षौद्रविषेहेमशिरीषकम् ॥ प्र
देयंभिषजानित्यंकासेक्षुद्राकटुत्रिकम्॥१८॥

टीका—प्लीहामें त्रिफला पीपरका चूर्ण, विष खाएकों सोना औ शिरीषका रस, कासमें भूरींगणी औ त्रिकटु चूरण ॥ १८ ॥

वायुरोगेऽनुपानंस्याद्यवनेष्टाज्यकौशिकम् ॥ आकल्लकवचाक्षौद्रैरपस्मारंजयेत्प्रिये ॥१९॥

टीका—वातरोगमें लशुन, घी, गुग्गुल, अपस्मारमें अकरकरहा, वच मधुयुक्त देना ॥ १९ ॥

प्रदेयंप्रदरेरोध्रंरेचनंचोदरामये ॥ वातरक्ते स्मृताच्छिन्नैरंडतैलसमन्विता ॥ २० ॥

टीका—प्रदरमें लोध्र, उदररोगमें रेचन, वातरक्तमें एरंडतैलयुक्त गिलोय ॥ २० ॥

अर्दितेमाषवटकानवनीतसमन्विताः ॥ मधुनीरेसमेमेदोगदेशस्तेनसंशयः ॥ २१ ॥

टीका—अर्दितरोगमें उडदके वडे औ माखन, मेदरोगमें मधु जल समभाग ॥ २१ ॥

अरुचौबीजपूरंवादाडिमंवाप्रदीयताम् ॥ कौशिकस्याव्रणेशोकेसुराद्राक्षाम्लपित्तके ॥२२

टीका—अरुचीमें बिजौरा वा दाडिम, व्रणमें त्रिफलागुग्गुल, शोकमें मदिरा, अम्लपित्तमें द्राक्षा ॥२२॥

शतावरीचकूष्माडस्वरसोमूत्रकृच्छ्रके ॥ सि
तोपलावराचूर्णंनेत्रातंकेसुपूजितम् ॥ २३ ॥

टीका—शतावरी औ भूराकुह्मडाका रस मूत्रकृच्छ्रमें. नेत्ररोगमें मिश्रीयुक्त त्रिफलाचूर्ण ॥ २३ ॥

अनिद्रेमाहिषंदुग्धमुन्मादेजीर्णकंघृतम् ॥ कु
ष्ठेचखदिरक्काथोलाजाश्छर्दिगदेहिताः ॥२४

टीका—निद्रा न आती होई तौ भैसीका दूध. उन्मादमें जीर्ण घृत. कुष्ठमें खैरका काथ. उलटीमें धानकी लाई ॥ २४ ॥

बालेऽजीर्णगदेनिद्रावाशिवाऽभोजनंजलम्॥
देयंतीक्ष्णतरंनस्यंगदेजत्रूर्ध्वसंभवे ॥ २५ ॥

टीका—अजीर्णमें निद्रा वा हरड वा लंघन वा जल. जत्रु कहते है गलेके आगाडी जो हड्डी है उसकों जो गलेसें नीचे दोऊ तरफ है उसके ऊपरके रोगोंमें तीक्ष्ण औपधका नास सुंघना ॥ २५ ॥

मूर्च्छासुशीतलोपायंपार्श्वशूलेतुपौष्करम् ॥
कार्श्यमांसरसोदुग्धंवालश्मर्यांशिलाजतु२६

टीका—मूर्च्छामें शीतल उपाय. पशुलीकी शूलमें ... दुर्वलताकों मांसका जूस अथवा दूध. ...रीमें शिलाजीत ॥ २६ ॥

रसोमूलकपत्राणासूर्यक्षारसमन्वितः ॥ मूत्ररोधेतुहिक्कायांसितयासहमागधी ॥ २७ ॥

टीका—मूत्ररोधमें मूलेके पत्तेका रस औ सोराखार. हिचकीमें मिश्री ओ पीपरी ॥ २७ ॥

शीतेसर्पलतापत्रस्वरसोमरिचान्वितः ॥ घृततीक्ष्णान्वितोवातेसुरसास्वरसःप्रिये ॥२८

टीका—शीतमे नागबेलीके पानका रस औ मरिच वातमें घृत औ मरिचयुक्त तुलसीका रस ॥ २८ ॥

कविप्रिया ॥ सत्कुलोद्भवप्रभोस्वकीयकंकुलादिकम् ब्रूहियेनतेपितामहादिकान्जनाःकिल ॥ संविदेयुरंबुजाक्षकाव्यकृन्नरोत्तमप्टच्छतींतवप्रियामयिप्रजेशसत्वरम् ॥ २९ ॥

टीका—अथ काव्यकर्ताका कुलपरपरा वर्णन करते है— तहां कविप्रिया पूछती हे क्री, हे महाराज! आपका परपरा वर्णन करो, जिसते आपके पितामहादिकोंकों लोग जानै ॥ २९ ॥

कविः ॥ अभूद्भागीरथीतीरेकान्यकुब्जोद्विजोत्तमः ॥ वालाशर्माहिसुकलःपौंडरीकादियज्ञकृत् ॥ ३० ॥

टीका—अथ कवि स्वयं प्रियासें कहते है. हे वरारोहे भागीरथी गंगाजीके किनारे ज्ञातीय कान्यकुब्ज ब्राह्मणोत्तम वालाशर्मा सुकल होते भए. " सुकलका अर्थ अमरकोशमें प्रमाण है सुकलो दातृभोक्तरि जो आप दानी औ भोगी होई, सो सुकल" ऐसे वालाशर्मा औ पौंडरीकादि यज्ञके करनेवाले भए ॥ ३० ॥

वीरेश्वरोऽभवत्तस्यकाशिनाथश्चतत्सुतः ॥ तदन्वयेऽभवद्वैद्योधन्वंतरिरिवापरः ॥ ३१ ॥ गोवर्धनइतिख्यातःसदैवारोग्यवर्धनः ॥ तापीरामःसुतस्तस्यवैद्यशास्त्रविशारदः ॥३२॥

टीका—तिनके पुत्र वीरेश्वर भए. तिनके कासिनाथ भए. तिनके वंशमें गोवर्धनसुकल वैद्य भए, सो जैसे दूसरे धन्वंतरी भए. सो सदा आरोग्यके वढानेवाले. तिनके तापीराम सुकल वैद्यशास्त्रमें चतुर भए ॥३१॥३२॥

सीतारामोऽभवत्तस्यसर्वशास्त्रविदांवरः ॥ तत्सुतोऽहंवरारोहेलक्ष्मीमातास्तिमद्धिता ३३

टीका—तिनके सीताराम सुकल सर्वशास्त्रमें प्रवीण भए. तिनका मैं पुत्र हौं. मेरी माता लक्ष्मी है; सो मेरा हितकरनेवाली है ॥ ३३ ॥

रघुनाथप्रसादोऽहंसत्कवींद्रसुखप्रदाम् ॥ अ
करवंतवप्रीत्याअनुपानतरंगिणीम् ॥ ३४ ॥

टीका—मेरा नाम रघुनाथप्रसाद हे सो मैंने तुमारी प्रीतिकेवास्ते सत्कवियोंके सुख देनेवाली अनुपानतरगिणी करता भया ॥ ३४ ॥

अनुपानजलैःपूर्णास्वच्छनीरैर्यथानदी ॥ सु
समाप्तेयमब्जाक्षिश्रीपतेःसुप्रसादतः ॥ ३५ ॥

टीका—यह अनुपानरूप जलसे भरीहुई तरगिणी नाम ग्रंथरूपी नदी हे जैसें स्वच्छ जलसें भरीहुई नदी, यह तरगिणी लक्ष्मीनाथकी कृपासें समाप्त भई ॥ ३५ ॥

यत्फलंतरंगिणीकृतेऽस्तिसत्कुलांगने तत्फ
लंरमेशपादपद्मयोःसमर्पितम् ॥ तेनयेंजग
द्धितंकरीभवेदियंसदासत्सुपूजिताभिपग्वरे
पुतिष्ठताद्भुवि ॥ ३६ ॥

टीका—जो फल इसतरगिनीके रचनेसें भया सो मैंनें लक्ष्मीपति नारायणके चरणकमलमें अर्पण किया; इसकरिके यह अनुपानतरगिणी जगतके हित करनेवाली होई औ सदा श्रेष्ठ जनोंमें सराही जाई औ श्रेष्ठ वैद्योंमें बहुत काल पृथ्वीमें स्थित रहै ॥ ३६ ॥

इतिश्रीमत्पंडितरघुनाथप्रसादविरचितायामनुपानतरंगिण्यांसप्तमीवीचिः ॥ ७ ॥

टीका–इति श्रीरमणविहारीविरचितायामनुपानतरंगिणीटीकायां नौकाख्यायां सप्तमः कोष्टकः ॥ ७ ॥




पुस्तक मिलनेका ठिकाणाः–
मुंबई–कालकादेवीरोड हरिप्रसाद
भगीरथ पुस्तकालय
मुंबई.

यह पुस्तक पंडित रघुनाथप्रसाद सीताराम सुकलकाशीस्थने बनाके छपवायाथा सो हक सहित इनके पाससें लेकर

## हरिप्रसादभगीरथ गौडब्राह्मणनें

निर्णयसागर छापखानेमें छपवायाहे.

## मुंबई

---

आवृत्ती २ री

---

संवत् १९४६

---